# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यत अखिल भारतीय तथा विशेषत राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, राजस्थानी, हिन्दी आदि भाषानिबद्ध
विविध वाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावलि

प्रधान सम्पादक

पद्मश्री जिनविजय मुनि, पुरातत्त्वाचार्य

[ ऑनरेरि मेम्बर ऑफ जर्मन ओरिएन्टल सोसाइटी, जर्मनी ]

सम्मान्य सदस्य

भाण्डारकर प्राच्यविद्या संशोधन मन्दिर, पूना, गुजरात साहित्य-सभा, अहमदाबाद,
विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध-संस्थान, होशियारपुर, निवृत्त सम्मान्य नियामक-
( आनरेरि डायरेक्टर ), भारतीय विद्याभवन, बम्बई ।

ग्रन्थाङ्क ५६

कविया करणीदानजी कृत

# सूरजप्रकास

भाग १

प्रकाशक

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

सञ्चालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर ( राजस्थान )

कविया करणीदानजी कृत

# सूरजप्रकास

## भाग १

सम्पादक

**श्री सीताराम लालस**

'वृहद् राजस्थानी शब्दकोशके कर्ता

प्रकाशनकर्त्ता

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

**सञ्चालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान**

जोधपुर ( राजस्थान )

विक्रमाब्द २०१८ | भारतराष्ट्रीय शकाब्द १८८३ | ख्रिस्ताब्द १९६१
प्रथमावृत्ति १००० | | मूल्य ८००

मुद्रक—हरिप्रसाद पारीक, साधना प्रेस, जोधपुर.

# RAJASTHAN PURATANA GRANTHAMALA

PUBLISHED BY THE GOVERNMENT OF RAJASTHAN

A series devoted to the Publication of Sanskrit, Prakrit, Apabhramsa, Old Rajasthani-Gujrati and Old Hindi works pertaining to India in general and Rajasthan in particular.

*

GENERAL EDITOR

PADMASHREE JINA VIJAYA MUNI, PURATATTVACHARYA

Honorary Member of the German Oriental Society, Germany; Bhandarkar Oriental Research Institute, Poona; Vishveshvaranand Vaidic Research Institute, Hosiyarpur, Punjab; Gujrat Sahitya Sabha, Ahemedabad; Retired Honorary Director, Bharatiya Vidya Bhawan, Bombay; General Editor, Gujrat Puratattva Mandira Granthavali, Bharatiya Vidya Series; Singhi Jain Series etc. etc.

* *

No. 56

# SOORAJPRAKAS

BY KAVIYA KARNIDANJI

Part-First

* * *

Published
Under the Orders of the Government of Rajasthan
By
The Director, Rajasthan Prachyavidya Pratishthana
( Rajasthan Oriental Research Institute )
JODHPUR ( RAJASTHAN )

V.S. 2018 ]



[ 1961 A.D.

# विषय - सूची

त्रतीयो प्रकरण—

## सञ्चालकीय वक्तव्य

राजस्थानके चारण साहित्यकारोने स्वकीय काव्य-प्रतिभा और सतत साधनाके बल पर राजस्थानी भाषामे उत्कृष्ट साहित्यका निर्माण किया है, जिसका भारतीय साहित्यमे विशेष महत्त्व है। व्यक्तिगत अनुभव और अध्ययन द्वारा इन राजस्थानो कवियोंने अपनी रचनाओको प्रामाणिक रूपमे प्रस्तुत किया है, अतएव इनका साहित्यिक एव ऐतिहासिक दोनो ही प्रकारसे विशेष उपयोग है ।

कविया करणीदानजी राजस्थानके चारण कवियोमे उच्च स्थानके अधिकारी है । मेवाडके सूलवाडा नामक ग्राममे जन्म लेकर करणीदानजी अपनी काव्य-प्रतिभा, विद्वत्ता, रण-कौशल और राजनैतिक पटुताके कारण तत्कालीन अनेक राज-कुलोके पूज्य हुए थे, तथा जनताके भी प्रीतिपात्र वने थे । स्वय करणीदानजीने अनेक युद्धोमे सक्रिय भाग लेकर अपनो वीरताका चमत्कार भी प्रदर्शित किया था और साथ ही उन युद्धोसे सम्बद्ध घटनाओको काव्य-रूपमे मूर्तिमान किया था ।

कविया करणीदानजी कृत 'सूरजप्रकास' नामक महाकाव्य राजस्थानी भापाकी एक उत्कृष्ट कृति है । इस कृतिमे मुख्यतः जोधपुरके महाराजा अभयसिंह द्वारा गुजरातके सूबेदार शेरविलदखाको अहमदाबादके युद्धमे परास्त करनेका चित्रण हुआ है और प्रसङ्गवश पौराणिक एव ऐतिहासिक आधारो पर राठौड वश-वर्णन आदि सम्वद्ध विषयोका भी निरूपण किया है । उक्त युद्धमे स्वय कविने भी सक्रिय भाग लिया था, अत समसामयिक रचना होनेके कारण इस काव्य-कृतिका विशेष महत्त्व है ।

'सूरजप्रकास' के इस रूपमे अब तक अप्रकाशित होनेसे जिज्ञासु जन एतद्विषयक विशेष अध्ययनसे वञ्चित थे । प्रसन्नताका विषय है कि 'सूरजप्रकाश' का प्रथम भाग अब वृहद् राजस्थानी कोशके कर्त्ता श्री सीतारामजी लाळस द्वारा सम्पादित होकर राजस्थान पुरातन ग्रन्थमालाके ५६ वे ग्रन्थके रूपमे प्रकाशित किया जा रहा है। 'सूरजप्रकास'से

सम्बद्ध विशेष ऐतिहासिक और काव्यगत विषयोंका विवेचन आदि ग्रन्थके द्वितीय भागमे सम्पादक द्वारा किया जावेगा ।

इस ग्रन्थके प्रकाशन-व्ययका अर्द्धांश भारत सरकारके वैज्ञानिक और सास्कृतिक मन्त्रालय द्वारा आधुनिक भारतीय भाषा-विकास-योजनाके अन्तर्गत प्रदान किया गया है, तदर्थ हम भारत सरकारके प्रति अपना आभार-भाव प्रदर्शित करते है ।

विश्वास है कि हमारे पाठकोको यह प्रकाशन विशेष रुचिकर होगा ।

बम्बई,
गणगौर पर्व, सं० २०१८

**मुनि जिनविजय**
सम्मान्य सञ्चालक,
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान,
जोधपुर [राजस्थान]

# भूमिका

राजस्थान एक विशाल प्रदेश है। यह शताब्दियोसे भारतीय सस्कृति, साहित्य और कलाका केन्द्र ही नही, रक्षक रूपसे भी रहा है। वीर-भूमि राजस्थानने अनेक वीरो तथा विद्वानोको जन्म दिया है, जिन्होने अपने कृत्यो द्वारा, जिनमे इतिहास, वेदान्त, सगीत, नृत्यकला, वाद्यकला आदि प्रमुख हैं, सदैव राजस्थान का नाम उज्ज्वल रखा है। राजस्थानी साहित्यमे सभी रस प्रचुर मात्रामे उपलब्ध होते हैं जिनमे वीररस, शृगाररस और शान्तरस विशेष उल्लेखनीय हैं।

जिस प्रकार वीरोने अपने शौर्य और पराक्रम द्वारा राजस्थानकी मान-मर्यादा व प्रतिष्ठाकी रक्षा की है, ठीक उसी प्रकारसे राजस्थानके विद्वानो द्वारा इन महावीरोके यशको अमर रखनेके उद्देश्यसे अनेक काव्य-रचनाएँ हुई हैं जिनसे इन वीरोकी यश-गाथाएँ काव्य द्वारा सदैव अमर रह सके। ऐसे विद्वानोमे डिंगल भाषाके प्रसिद्ध ग्रन्थ सूरजप्रकास' के रचयिता महाकवि करणीदानजी कवियाका नाम भी उल्लेखनीय है।

चारण-कुल-भूषण करणीदानजी अपने समयके महाकवि, कुशल राजनीतिज्ञ, ज्योतिषी, सगीतज्ञ और इतिहासके मर्मज्ञ थे तथा सस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश तथा राजस्थानी भाषाके विद्वान थे। ये मेवाड राज्यमे सूलवाडा नामक ग्रामके निवासी थे। इनके पिताका नाम विजयराम था। इनके बचपनके जीवनके विषयमे अभी तक कुछ भी उपलब्ध नही हुआ है। केवल वीरविनोद नामक मेवाडके बृहद् इतिहासमे महामहोपाध्याय कविराजा श्यामलदासजीने एक-दो स्थानो पर इनका जिक्र करते हुए लिखा है कि महाराणा सग्रामसिह द्वितीय चारण कविया करणीदानके गीतोसे इतने प्रभावित हुए थे कि उन्होने इनके रचित गीतोका धूप इत्यादिसे पूजन किया।[१]

इसके अतिरिक्त कर्नल टॉडने अपने राजस्थानके इतिहासमे बहुत ही

---

[१] वीर-विनोद, भाग २, पृ० ९६६।

प्रशसनीय भाषामे महाकवि करणीदानजी कवियाका कई स्थानो पर विशद् वर्णन किया है ।[२]

महाराणा सग्रामसिंहजी द्वितीयसे सम्मान प्राप्त करनेके बाद जोधपुरके महाराजा श्री अभयसिहजीने इनको अपने पास बुलाया। महाराजा अभय-सिंहजीने इनका बडा सम्मान करते हुए अपना अयाचक कवि बनाया ।

राजस्थानमे वीर चरित्रोका विशद वर्णन करने वाले अनेक कवि तो ऐसे हुए हैं जो स्वय युद्धस्थलमे अपनी ओजस्विनी वाणी और शक्तिशाली भुजाओ, दोनोके चमत्कारका प्रदर्शन करते थे। ऐसे कवियोका उद्देश्य केवल अपने आश्रयदाताके सुयशका वर्णन करना ही नही था अपितु युद्धभूमिमे घटित होने वाली घटनाओकी सामग्री एकत्रित करनेका भी था, ऐसे महाकवियोमें

---

[२] टॉड साहब लिखते हैं कि, 'कर्णादान जिस प्रकारसे पहली श्रेणीके कवि थे उसी प्रकार राजनीतिमें भी चतुर, योद्धा और प्रगाढ पंडित थे, और प्रत्येक विषयमें ही वह अपनी चतुरताका चूडान्त प्रमाण दिखाया करते थे। मारवाडके आत्म-विग्रहके समय प्रत्येक राजनैतिक घटनाका उन्होंने प्रशसनीय रूपसे अभिनय किया है। दूसरे उनके बलविक्रमके सम्बन्धमें हमें केवल इतना ही कहना है कि राजपूत जातिके अतुलनीय प्रबल युद्ध में लिप्त हुए वीरोंमे जो कई जने अपनी जीवन-रक्षा करनेमें समर्थ हुए थे, कवि कर्णादान भी उन्हींमेंसे एक थे। तीसरे सात हजार पाच सौ कवित्तोंसे पूर्ण 'सूर्यप्रकाश' ग्रन्थ उनके पांडित्य और कवित्वका अक्षय परिचय दे रहा है। वही सूर्यप्रकाश केवल उनका पैतृक गुण है। हृदयहारी कवितामाला तथा ग्रन्थ-शक्तिका प्रज्वलित प्रमाण दिखा रहा है। यही नहीं कि उन्होंने अपनी गौरवगरिमाको बढानेके लिए इस श्रेष्ठ नीतिका अवलम्बन किया था इसके भी बहुतसे उपदेशमूलक प्रमाण विद्यमान हैं।' राठौर राजकवि कर्णादान विक्रमाजीतकी सभामें कालिदासकी समान अथवा महामान्य भारतेश्वरीकी सभामें वर्तमान लार्ड टेनिसके समान केवल वीणा-ध्वनिसे प्रकृतिको प्रसन्न ही नहीं कर सके किन्तु वह अपनी अमृत नि स्पन्दनी लेखनीके समान जन्म-भूमिके लिये तलवार भी चला सकते थे। कर्नल टॉडने इसीको प्रकाशित किया है। इस बातको हम कह सकते हैं कि कर्णादानने केवल अपनी लेखनीके बलसे, अथवा तलवारके बलसे, या नीतिज्ञताके बलसे अपने यशकी किरणोंको नहीं फैलाया था, वरन् उनके द्वारा आर्य जातिका एक कलक दूर हो गया है। विलायतके निवासी शिक्षित-गणों और उन पश्चिमी शिक्षाके उपासक देशी गणोंको दृढ विश्वास था—कि भारतमें इतिहास-रचना की प्रणाली किसी समय भी प्रचलित नहीं थी। परन्तु कवि कर्णादानका बनाया हुआ इतिवृत्तमय सूर्यप्रकाश उस भ्रान्तिकी जडमें अवश्य ही एक दारुण आघात करता है। कवि कर्णादान राजपूत जातिके लिए ही गौरवस्वरूप नहीं थे, वरन् यह सम्पूर्ण भारतके अलकारस्वरूप थे, इतिहास अनन्त काल तक इस बातका प्रचार करता रहेगा, इसमें कुछ भी संदेह नहीं।

[ राजस्थान-इतिहास, दूसरा भाग, पृ० १७०—अनुवादक — श्री बलदेवप्रसाद मिश्र ]

करणीदानजी भी थे जिनके रचित 'सूरजप्रकास'मे दोनो प्रकारके उद्देश्योका पूर्ण निर्वाह हुआ है।

ऐसा कहा जाता है कि महाराजा अभयसिंहजीने अहमदाबादके युद्धमे जानेके पूर्व अपने तीन प्रमुख कवियोको युद्धका वर्णन करनेके हेतु आज्ञा दी थी, जिनमे कविराजा करणीदान, वीरभाण रतनू और वखता खिडिया थे। वीरभाण रतनूने राजरूपक ग्रथकी रचना की जो ऐतिहासिक दृष्टिसे एक अद्भुत और महत्त्वशाली ग्रथ है। बखता खिडियाने १६५ छप्पय कवित्तोमे इस युद्धका वर्णन किया है परतु कविराजा करणीदानने महाराजाके आदेशानुसार अपने इस ग्रथमे शेर विलदखाँके साथ युद्धके वर्णनका ध्येय लेकर महाराजा अभयसिंहजीके पूर्व पुरुषोका भी सक्षिप्त इतिहास दे दिया है, और महाराजा अभयसिंहजीके जीवन-वृत्त सम्बन्धी सिर्फ दो घटनाओका ही वर्णन किया है जिनमे प्रथम घटना नागोरका युद्ध और दूसरी घटना महाराजा अभयसिंहजीका शेर बिलदखांके साथ अहमदाबाद-विजयका युद्ध है। अहमदाबादके युद्धका वर्णन वडे विस्तारके साथ किया गया है एव इसकी समाप्तिके साथ ही साथ ग्रथ भी समाप्त हो जाता है।

ग्रथको पढनेसे विदित होता है कि कविका उद्देश्य ग्रथको इतिहासकी दृष्टिसे महत्त्वशाली बनानेका था और ठीक इसी सिद्धान्तके अनुसार ग्रथारभसे लेकर ग्रथके अर्द्ध भाग पर्यन्त महाराजा अभयसिंहजीके पूर्वजोका सक्षिप्त वर्णन है, जिसमे सर्वप्रथम सूर्यवशकी वशावली, तत्पश्चात् सक्षेपमे रामायणकी कथा लिखी है। रामायणकी कथा के पश्चात् रामके पुत्र कुशसे लेकर राजा पुज तक की पुन वशावली दे कर राजा पुजके तेरह पुत्रोका वर्णन और राठौडोकी प्रमुख तेरह शाखाओका उल्लेख किया गया है। फिर राठौड राजा जयचदसे लेकर महाराजा अभयसिंहजीके पिता महाराजा अजीतसिंहजी तकके राजाओका कही सक्षिप्त एव कही कुछ विस्तृत वर्णन दिया गया है जिनमे महाराजा सूरसिंहजी, गजसिंहजी, जसवतसिंहजी तथा अजीतसिंहजीका वर्णन अपेक्षाकृत अन्य राजाओसे कुछ विस्तारपूर्वक है। इस प्रकारसे ग्रथ समाप्त किया गया है।

ग्रथको प्रारभ करके पूर्ण करने तक कवि महोदयको पूरा एक वर्ष लगा था जिसका उल्लेख ग्रथ-समाप्ति पर कवि द्वारा इस प्रकार मिलता है—

दूहा

सत्रैसै समत सत्यासियै, विजय दसमि सनि जीत।
वदि कातिग गुण वरणियो, दसमी वार अदीत ॥ १

वरिणयो गुण इक वरम विचि, उकति अरथ अरणपार ।
छद अनुम्टप करिउ जन, सत पंच मान हजार ।। २
'अभा' तणी सुभ नजर अति, रवि छक सुकवि विधान ।
कुरवदान लहियो अधिक, कहियो करणीदान ।। ३

जव यह ग्रथ सम्पूर्ण हो गया तो कवि महोदयने अहमदावादके युद्धका वर्णन करने वाले अन्य दोनो कवि श्री वीरभाण रतनू एव वखता खिडियाके साथ-साथ महाराजा अभयसिहजीको एक दरबार कर अपना ग्रथ सुनानेकी इच्छा प्रकट की । तव महाराजाने ग्रथोका परिमाण पूछा । तीनोने अपने-अपने ग्रथोका परिमाण वतलाया । महाराजा उस समय वडे कार्योमे व्यस्त थे । उन दिनो आये दिन युद्धका झझट लगा ही रहता था और वादशाहकी सेवामे भी महाराजाको वार-वार जाना पडता था, अत इतने वड़े ग्रथोको सुननेका अवसर नही था । अस्तु महाराजाने समयाभावके कारण कवियोको आज्ञा दी कि अपने-अपने ग्रथोको सक्षिप्त कर के लाओ, हम सुनेंगे । इस पर वीरभाण रतनू और वखता खिडिया तो मौन ही रहे । वे अपने-अपने ग्रथोको सक्षिप्त नही कर सके परन्तु कविराजा करणीदानजीने सूरजप्रकाशका साराश लेकर 'विरद-सणगार' नामक छोटा ग्रथ तैयार कर दिया । महाराजाने इस छोटे ग्रथको (विरद-संणगारको) आद्योपान्त सुना और ऐसे प्रभावित हुए कि महाराजा स्वय करणीदानको हाथी पर सवार करा आप घोडे पर चढ कर उनके निवास-स्थान तक पहुचाने पधारे । इसकी साक्षीका निम्नलिखित दोहा प्रसिद्ध है ।

अस चढियौ राजा अभौ, करि चाढे कविराज ।
पौहर हेक जळेव मे, मौहर हले महाराज ।।

सूरजप्रकाश और विरद-सणगारके अतिरिक्त कवि-कृत एक और ग्रथ 'जती-रासा' मैंने महात्मा पनारामजी कवीरपथीके पास देखा था । 'जतीरासा'की कविताका कुछ उदाहरण महात्मा पनारामजीसे मैंने लिया था जो इस प्रकार है ।

दूहा

जत्ती सिंह माकळ जडै, तेडै नाग प्रतच्छ ।
कामण भुज नगरा करै, मगरा चाढै मच्छ ।। १

छप्पय

काम पडै गढ कोट, आग जद हुवै अमरावा ।
काम पडै कायवा, आग जद हुवै कवरावा ।
मिसल काज मत्रिया, आग व्है जाव सवाला ।
अहम काज ऊपजै, करै जद आग कवाला ।

आग व्है ग्यानरै काम ग्रत, महत सता मन भामणा ।
हद आग जदे जतियो हवै, काम पडै जद कामणा ।। १

छद त्रोटक

कम वेम गुलाव भले कळिया ।
इकसी न हुवै कर आगळिया ।
सास्त्रा मभ भेद इसा सुणजे ।
अधमा मधमा उतमा मुणजे ।
जिम वस हुआ खिमसूर विजे ।
सगळी प्रत दिल्लिह सायद जे ।

जतीरासाके अतिरिक्त एक अन्य ग्रथ 'अभयभूपण' भी महात्मा पनारामजीसे सुना था जिसका एक सवैया अपन्हुत्यालकारका बडा सुन्दर उदाहरण है जो नीचे उद्धृत किया जाता है—

सवैया

ऐ न घटा तनत्रान सजे भट, ऐ न छटा चमके छहरारी ।
गाज न बाजत दुदुभि ऐ, बक पत नही गजदत निहारी ।।
ऐ न मयूर जु बोलत है, विरदावत मगनके गन भारी ।
ऐ नहि पावस काल अली, अभमाल अजावतकी असवारी ।।

इस प्रकार 'अभयभूषण' ग्रथके एक सवैयेसे ही ग्रथका काव्यात्मक चमत्कार प्रदर्शित हो जाता है। अस्तु यह बडा सुन्दर ग्रथ था, किन्तु दुर्भाग्यवश अब सपूर्ण कृति उपलब्ध नही होती है।

उपर्युक्त ग्रथोके अतिरिक्त भिन्न-भिन्न विषयो पर कविराजा श्री करणीदानजी रचित बीसियो गीत उपलब्ध होते हैं।

ग्रथ 'सूरजप्रकास' कवि महोदय रचित एक ख्याति प्राप्त महान रचना है। इस ग्रथके पूर्ण अध्ययन करनेसे पता चला है कि कविराजाका राजस्थानी भाषा पर तो विशेप अधिकार था ही परन्तु साथ ही सस्कृत एव अरवी-फारसीका भी वडा ही उत्तम ज्ञान था। सैकडो ही शब्दोका प्रयोग अरवी, फारसी एव सस्कृत भाषाके प्रति उनकी प्रकाण्ड विद्वत्ताका परिचय स्वत ही प्रदान कर देता है। किन्तु फिर भी उनकी काव्य-रचनाका ध्येय सिर्फ राजस्थानीका ही था जो उनकी मातृभूमिकी वाणी अथवा 'स्वर्गादपि गरीयसी' थी।

कवि महोदयने पात्रो के चरित्र-चित्रण और घटना-विधानमे कभी-कभी अपना अनूठा काव्य-कौशल प्रदर्शित किया है। इस ग्रन्थके दूसरे भागमे ग्रथका विशद विवेचन और प्रच्छन्न सौन्दर्यका उद्घाटन करनेका प्रयत्न करूगा। कविका अध्ययन भी विशाल था। भारतकी अनेक प्रान्तीय

भाषाओ पर भी कविकी रचनाएँ मिलती हैं। अलकार, रस, काव्य-शास्त्र, इतिहास, सगीत, वैद्यक एव ज्योतिषका भी कवि महोदयको अच्छा ज्ञान था। इन विषयो पर रचे कोई पृथक ग्रथ तो उपलब्ध नही होते परतु 'सूरजप्रकाश' ही एक ऐसा ग्रथ है जिसमे यथा-स्थान कविने व्यवहारमे आने वाली प्राय सभी विद्याओ व कलाओका सुन्दर चित्रण करते हुए अपनी कुशल प्रतिभा एव विशाल ज्ञाननिधिका सुपरिचय प्रदान किया है।

जैसा कि हम ऊपर लिख चुके हैं कि सूर्यवशके प्रारम्भसे लेकर महाराजा श्री अभयसिहजी तकका दीर्घ वर्णन अनेक प्रकरणोके माध्यमसे कवि महोदयने किया है, जिनकी क्रमानुसार सूची हम उत्तरार्द्धमे सविवेचन देंगे। प्रस्तुत भाग (पूर्वार्द्ध) मे हमने केवल तीन कथा-प्रकरणोको ही लिया है जिनका परिचयात्मक विवेचन निम्नलिखित है—

**प्रथम प्रकरण**

सर्वप्रथम मगलाचरणके पश्चात् कविने मर्यादा पुरुषोत्तम श्री रामचन्द्रजीके पूर्वजोकी पीढियोका वर्णन किया। तत्पश्चात् रामचरितका सक्षिप्त वर्णन किया है। उक्त कथन के पश्चात् रामचन्द्रजीके पुत्र कुशसे पुज तककी वशावली है। इसी पुजके १३ पुत्रोसे राठौडोकी १३ शाखाएँ चली हैं, उनका वर्णन इस ग्रन्थमे द्वितीय प्रकरणसे मिलता है।

**द्वितीय प्रकरण**

१ राजा पुजके प्रथम पुत्रका नाम धर्मविम्व (धर्मधुर) था। वनमे शिकार खेलते समय अङ्गिरा ऋषिसे उनकी भेट हुई। ऋषि प्रसन्न हुए और उन्होने राजाको अखूट दान देनेकी शक्ति प्रदान की। धर्मविम्वने अपने समयमे वहुत दान दिया और उसके वशज दानेश्वर कहलाये।

२ भाणउदीप (भानुदीप) पुजके दूसरे पुत्र थे। भानुदीपने लक्ष्मणजी(तीर्थ ?)की यात्रा करते समय एक दिन स्वप्नमे लक्ष्मणजीको देखा और उनके आशीर्वादके फलस्वरूप कागडेका राज्य पाया। राज्य प्राप्त करनेके तीन वर्ष पश्चात् कागडेमे भयकर दुर्भिक्ष आया। राजाने इसके निवारणके लिए ज्वालामुखी देवीकी आराधना की और देवीने प्रसन्न होकर उसके राज्यमें कभी अकाल नही पडनेका वर देकर इस भयको टाल दिया। इस अभय-दानकी प्राप्तिसे भानुदीपके वशज अभयपुरा कहलाये।

३ पुजके तृतीय पुत्र वीरचन्द्र थे। एक रात्रिको सोते वक्त स्वप्नमे उन्होने एक सुन्दरीको देखा। वे उस पर आसक्त हो गये और उन्हे राज्य-कार्योसे अरुचि हो गई। राज-पुरोहितके ज्ञानोपदेशसे भी राजा पर से

मोहका आवरण दूर नही हुआ तब उस राज-पुरोहितने अपनी आराध्य-देवीकी आराधना की और देवीको प्रसन्न कर के यह ज्ञात किया कि उक्त सुन्दरी जो कि राजाको स्वप्नमें दिखाई दी थी, अणहिल पाटणके चौहान राजा चन्द हमीरकी कन्या है। अनिष्ट नक्षत्रोमे उत्पन्न होनेके कारण राजाने उसे वनमे डलवा दिया था जहा एक ऋषिके द्वारा उसका पालन-पोषण हुआ और वडी होने पर ऋषिने उसको राजाके पास वापिस लौटा दिया। कन्याके विधवा होनेके योगको टालनेका यही उपाय था कि उसके साथ विवाहकी इच्छा रखने वाला राजपुत्र अपना मस्तक काट कर भगवान शकरको अर्पण करदे तो महादेवकी कृपासे वह वापिस जी उठेगा और इस कन्याको पत्नी रूपमे ग्रहण कर सकेगा। इस बातकी सूचना मिलते ही राजाने उस कन्याके साथ अपने विवाहका प्रबन्ध करवा दिया और वरकी आरतीके समय जब राजाको आरतीमे शिवकी मूर्ति दृष्टिगोचर हुई तो उसने अपना मस्तक काट कर शिवजीको अर्पण किया। इस पर भोलेनाथ प्रसन्न हुए और राजाका कपाल (मस्तक) उसके धड पर वापिस रख कर उसे जीवित किया। इस घटनाके कारण उसके वशज कपाळिया नामसे प्रसिद्ध हुए।

४ अमरविजय पुजके चतुर्थ पुत्र थे। शिकारमे जाते वक्त उन्होने कई दिनोसे अपूज पडा हुआ कालीका (देवीका) एक मठ देखा। अमरविजयने विधिवत बलि इत्यादि दे कर देवी की पूजा की। देवी प्रसन्न हुई और कहा कि तेरे ननिहाल वालोने १०० वर्षसे मेरी पूजा नही की है इसलिए उनके कुरहगढका राज्य मैं तुझे देती हूँ। कुरहगढ पर चढाई कर के अमरविजयने परमारोको परास्त किया और गढको अपने अधिकारमे कर लिया। इसी-लिए इसके वशज कुरहा कमधज कहलाये।

५ राजा पुजका पचम पुत्र सजनविनोद था। एक दिन वह विन्ध्याचल पर कुभिलादेवीके दर्शनार्थ गया। वहाँ पर उसे एक पाच-वर्षीय कन्या मिली। उसने राजासे कहा कि तेरा मनोरथ सिद्ध होगा। राजाने समझा कि यह पुजारीकी कन्या है इसलिए उसने उसको ५ मुहरे और नारियल दिया। इस पर कन्या हँसी और अन्तर्धान हो गई। तत्पश्चात् राजा मदिरमे गया और नौ दिन तक बराबर पूजा करने पर भी देवी प्रसन्न नही हुई तो वह निराश होकर वापिस लौट गया। रास्तेमे जलधरनाथ नामक योगीसे राजाकी भेट हुई। उसने राजाको सान्त्वना दी कि तू चिन्तित मत हो, वह ५ वर्षको कन्या ही देवी थी। उसने तुझे

पहले ही वरदान दे दिया था। इस पर राजाकी चिन्ता दूर हुई और उसने जलन्धरसे प्रार्थना की कि आपका जल पर पूरा अधिकार है, कृपा कर के मुझे भी वह मत्र सिखावे। योगीने प्रसन्न हो कर राजाको वह मत्र सिखा दिया। राजाने मत्रकी जाच करनेके लिए मत्र पढा तो वहा पहाड तोड कर जल-प्रवाह निकल पडा। इस प्रकारकी सिद्धिसे राजा वहुत प्रसन्न हुआ। उसने शत्रुओ पर विजय करनेकी ठान ली और कुछ साथियो-सहित चल पडा। थोड़े आदमियोको देख मार्गमे तवरोने इन पर हमला कर दिया। इस पर राजाने मत्र पढा और जल-श्रोत निकाल कर शत्रुओको वहा दिया। विजयी राजाने योगी जलन्धरनाथकी पूजा की। इसके वशज जल-खेडिया कहलाये।

६ पूज के छठे राजकुमारका नाम पद्म था। इन्हीके समकालीन वुगलाणेके राजाने मय जनानेके अपनी वाटिकामे डेरा किया। रात्रिमे एक सिद्ध गुटकेके वल उडता हुआ उधरसे निकला। वहाकी शोभासे मोहित होकर वह वहा उतरा और एक विछी हुई सेज पर लेट कर गाना सुनने लगा। उस समय सव लोग गाना सुननेमे व्यस्त थे। कुछ समय पश्चात् सिद्ध निद्राविवश हो गया और गुटका उसके हाथसे छूट गया। वुगलाणेका राजा उधरसे घूमता हुआ निकला और उसने उस गुटकेको उठा लिया। राजाने सिद्धको जगाया। जव सिद्धने गुटका अपने पास नही देखा तो वह वहुत घवराया किन्तु राजाने गुटका उसे लौटा दिया। इस पर सिद्ध वहुत प्रसन्न हुआ और उसने राजाको वर मागनेको कहा। राजाने पद्मिनी स्त्री प्राप्त करनेकी इच्छा प्रगट की। इस पर सिद्ध गुटकेके वल सिहलद्वीपकी तरफ उडा और आकर्षण मत्रसे वशीभूत कर के पद्मिनीको उठा कर उड चला। पुंजके पुत्र पद्म उडीसेके राजा थे। सिद्ध और पद्मिनी जव उडीसे परसे निकले उस समय राजा जल-विहार कर रहे थे। पद्मिनी राजा पद्मको देख कर मोहित हो गई और उसने अपना कगन निकाल कर राजा पद्मकी ओर फेंक दिया। इस पर पद्म पद्मिनीके लिए चिन्तित हो उठा। सिद्धने पद्मिनीको वुगलाणेके गढमे पहुचा दिया। सारगविजय नामक यतिने पद्मको पद्मिनीसे मिलानेका वचन दिया और उसने भैरवका आह्वान किया। भैरवने प्रसन्न होकर उन्हे वताया कि पद्मिनी वुगलाणेके किलेमे है और वसन्तपचमीके दिन चढाई करनेमे विजय होगी। राजा पद्मने ऐसा ही किया। उधर वुगलाणेके राजाकी वरात पद्मिनीसे विवाह करने हेतु रवाना हुई थी कि पद्मने उन पर हमला कर के उन्हे परास्त किया और पद्मिनीसे विवाह कर

लिया। इस प्रकार बुगलाणे पर विजय पाई और इसके वशज बुगलाण कहलाये।

७ राजा पुजके सप्तम राजकुमार अहर थे। उन्होने बगाल पर विजय प्राप्त की और उनके वशज अहर नामसे ही प्रसिद्ध हुए।

८ वासुदेव पुजके आठवे पुत्र थे। वे अपने वडे भाईके परम भक्त थे। यहा तक कि वे उनके नित्यकर्मके कार्योमे भी सहयोग देते थे, जैसे उन्हे स्नानके पश्चात् कपडे पहनाना, खडाऊ देना, पूजाकी सामग्री तैयार करना आदि। एक दिन वडे भाईने प्रसन्न हो उनसे राज्य मागनेको कहा। वडे भाईके अधिक आग्रह पर वासुदेवने इच्छा नही होने पर भी कन्नौजसे सात कोस दूर एक शिव-मदिरके पास नगर बसानेकी अभिलाषा व्यक्त की। कुछ दिनो पश्चात् दोनो भाइयोने वहा पर पारक नामका नगर वसाया और उसका राजा वासुदेव वना और उसके वंशज पारकेश (पारकरा) कहलाये।

९ राजा पुजके नवें पुत्रका नाम उग्रप्रभ था। यह सोमभारती नामक सिद्धकी सेवा किया करता था। १२ वर्ष तक सेवा करने पर सिद्ध प्रसन्न हुआ और उग्रप्रभको गगाजल हाथमे लेनेको कहा। जब उसने अपने हाथमे जल लिया तो उसको उसमे सर्प नजर आया, इस पर राजाने घवरा कर जल उछाल दिया। तब सिद्ध हसा और राजाको खेद हुआ। सिद्धने राजाकी चिन्ता दूर करते हुए कहा कि अब तुम्हे हिंगलाजकी यात्रा करनी चाहिए। वहा पर कूएमे तुम्हे यह सर्प फिर दृष्टिगोचर होगा किन्तु इस वार तुम उसे जाने मत देना। सिद्धके वचनोके अनुसार वहा पर राजाको वह अग्निशिखा वाला सर्प दिखाई दिया और उसने उसे तुरन्त पकड लिया। पकडते ही वह सर्प खड्ग बन गया और हिंगलाज देवीने आकाशवाणी की कि 'हे राजा तू इससे दक्षिण विजय कर' राजाने ऐसा ही किया और वहाके पवारोको हरा कर समुद्रमे खड्गको धोया। फिर राजाने वहा पर खड्गके नाम पर चदी और चदावर दो नगर बसाये और १३ वर्ष तक वही पर राज्य किया। इसके वशज चदेल कहलाये।

१० राजा पुजके दशवे राजकुमारका नाम सुवुद्धि था। - इसको शिकारका बडा चाव था और प्राय अकेला ही शिकारको जाया करता था। एक दिन अमावश्याकी रात्रिमे इसने जंगलमे भयानक प्रेतमाया देखी। भूत, पिशाच, योगनिया इत्यादि सब एक स्थान पर अग्नि-क्रीडा कर रहे थे।

पासमे रुधिरकी नदी वह रही थी। चारो ओर अग्निकी लपटे उठ रही थी। पासमे ही एक अग्निके सिंहासन पर वीरभद्र बैठे हुए थे जिनके आस-पास भयानक ज्वलित वदन योगिनिया नाच रही थी। आकाशमे इधर-उधर रुण्ड-मुण्ड उड रहे थे। यह सब देख कर भी राजा डरा नही तब वीरभद्रने प्रसन्न होकर उसे अपने पास बुलाया। राजा वेधडक उसके पास गया। वीरभद्र ने उसको वर मागनेको कहा और 'वीरकी' उपाधि दी। राजा अपने महलको लौट आया और कुछ समय पश्चात् तुवरोको युद्धमे परास्त कर के पहाडी देश पर अपना अधिकार जमा लिया। इसके वशज वीर नामसे प्रसिद्ध हुए।

११ भरत राजा पुजका ग्यारहवा राजकुमार था। यह पूर्वमे पाटणका अधिपति था। ६० वर्षकी अवस्थामे राजवैद्यने इसको कहा कि मैं आपको २५ वर्षके युवाके समान बना सकता हूँ। परन्तु इसके लिए आपको एक कल्प करना पड़ेगा और उसमे एक सफेद हाथीकी आवश्यकता होगी। खोज करने पर वरियावरके वडगूजर राजा रुद्रसेनके पास एक ऐसा हाथी होनेकी सूचना मिली। राजाने अपने कार्य की सिद्धिके हेतु रुद्रसेनके पास दूत भेजा। रुद्रसेनने हाथी देनेके लिए मना कर दिया। इस पर राजा भरतने उस पर चढाई कर दी और वरियावरको अपने अधिकारमे करके अपना कल्प किया। इसके वशज वरियावर (वरियावरा) कहलाये।

१२. राजकुमार कृपासिंधु राजा पुजका बारहवा पुत्र था। यह पूर्ण वैष्णव था और नित्यप्रति धर्म-चर्चा करनेके उपरान्त साधु-सन्तोको अपने हाथसे भोजन करवाया करता था। प्रयागके ऋषि मुनियोको अटकके उस पारसे हाथी खरीदनेके हेतु आये हुए कुछ मुसलमान लोग शिकार इत्यादि कर के तग करते थे। ऋषि-मुनियोकी प्रार्थना पर राजाने अपने पुत्रको उनकी रक्षार्थ भेजा। राजकुमारने मुसलमानोको बुरी तरह मारा और गोरखासे लडता हुआ स्वय भी वीरगतिको प्राप्त हुआ। इसकी सूचना जब राजाको मिली तो उस समय वह पूजा कर रहा था। राजा जरा भी विचलित नही हुआ, यद्यपि रणवासमे हाहाकार मच गया था। विधिवत् पूजा समाप्त करनेके पश्चात् राजा युद्धार्थ रवाना हो गया। नगरके बाहर निकलते वक्त उसने एक योगीको वेश्याके मकानके सामने बैठ कर तप करते हुए देखा। इस पर राजा हँसा। प्रत्युत्तरमे योगी भी हँसा। राजाने योगीके हँसनेका कारण पूछा। योगीने कहा, पहले आप हँसे इसलिए आप अपना कारण पहले वतलाये। राजाने कहा कि गणिकाके घरके सामने आपको तप

करते देख कर मुझे हँसी आ गई। योगीने अपने हँसनेका कारण बतलाते हुए कहा कि, राजन्! पूजा करते समय पुत्र-मरणका समाचार सुनने पर भी आप विचलित नहीं हुए। ऐसे ज्ञानी होने पर भी आपने साधुको नहीं पहिचाना। इस पर राजाने तुरन्त सिद्धके चरणोमे गिर कर क्षमा-याचना की। ऋषिने प्रसन्न होकर उसको केलेके पत्ते पर धूनोकी कुछ भस्मि दी और कहा कि पुत्रका सिर धड पर रख कर इस केलेके पत्तेको उस पर लपेट देना। राजाने मुसलमानोको परास्त किया और पुत्रको जिलाया। पुत्रने भी ऐसे योगीके दर्शन करने की इच्छा प्रकट की क्योकि योगीने राजाको एक ऐसी छडी भी दी थी जिससे बिना शस्त्र चलाये ही राजाकी विजय हुई। पिता पुत्र दोनो ही सिद्धके पास पहुँचे। सिद्धने आशीर्वाद दिया कि तुम्हारी १४वी पीढी तक तुम्हारे वशज म्लेच्छोको नष्ट करते रहेगे। राजा और कुमारने ज्योही सिर झुकाया त्योही योगी गोरखनाथ अन्तर्धान हो गये। राजा और कुवरने नगरमे बडा उत्सव मनाया और इनके वशज खैरवदाके नामसे प्रसिद्ध हुए।

१३ राजा पुजके तेरहवे राजकुमारका नाम चद था। यह बड़ा बलवान था, क्योकि नेमनाथ नामक योगीने रसायनसे सिद्ध किया हुआ पारा इन्हे खिला दिया था। उसी समयमे छत्र नामक राजा उत्तरमे तारापुरका राज्य कर रहा था। उसको स्त्री पुत्रीकी प्राप्तिके लिए पार्वतीकी पूजा किया करती थी और इधर राजा पुजकी रानी भी पुत्रकी प्राप्तिके लिए शिवकी पूजा करती थी। इस प्रकार बहुत समय बीत गया तब शिव और पार्वतीने इनकी मनोकामनाओको पूर्ण करनेके लिए इनके घरमे जन्म लिया अर्थात् पार्वती राजा छत्रके यहा और शिव राजकुमार चदके रूपमे राजा पुजके यहा उत्पन्न हुए। राजा छत्रके यहा कन्याने उत्पन्न होते ही कहा कि युद्ध होगा। इस पर राजाने अप्रसन्न हो कर कन्याको जगलमे फेकनेके लिए भिजवा दिया। तब कन्याने कहा कि 'मेरे पतिकी जय और पिताकी पराजय होगी'। इस पर राजाने सम्मानपूर्वक कन्याको वापिस राजमहलमे बुला लिया और उसे कुवारी रखनेका निश्चय कर लिया। कन्याकी अवस्था जब ११ वर्षकी हुई तो राजकुमार चद उससे विवाह करने चल पडे। इस पर राजा छत्रने उनको हरा कर वापिस भगानेके लिए अपनी सेना भेजी किन्तु ऐसा नही हुआ और राजा छत्र हार गया। इस पर राजाने अपनी कन्याका विवाह चदसे कर दिया। वहासे पति-पत्नी आशापुरा देवीके दर्शनार्थ गये और देवीसे वर प्राप्त किया। फिर ये दोनो काशी आ गये।

शिव-पार्वतीने जपसे प्रसन्न हो राजा पुज और छत्रके घर जन्म लिया था अत चदके वशज जयवत नामसे प्रसिद्ध हुए।

## तृतीय प्रकरण

राजा पुजके पुत्रोमे धर्मबिंब सबसे बडे थे। उनका पुत्र अजयचद हुआ और उसका अभयचन्द। अभयचन्दका विजयचन्द था और विजयचन्दका पुत्र जयचद बडा ही बलवान था। उसकी सेना बहुत बडी होनेके कारण जब कभी वह किसी पर चढाई करता तो उसकी सेनाका तांता बध जाता था और ऐसा प्रतीत होता था मानो धीरे-धीरे पगुकी तरह चल रहा है। इतनी बडी सेनाके कारण यह दलपुगल कहलाता था। उसकी वीरताका उदाहरण हमे इस प्रकार मिलता है कि इसने अटकके उस पार वाले मुसलमान बादशाहोको युद्धार्थ तैयार होनेके लिए पत्र लिखा। बादशाहोने उसका डट कर मुकाबला किया। घमासान युद्ध हुआ। आखिरमे जयचन्द विजयी हुआ। उसने आठो बादशाहोको बन्दी बना लिया। जब वह उन्हे लेकर कन्नौज लौटा तो उन्हे सिरोपाव दे कर वापिस छोड दिया।

वरदायीसेन इसी राजा जयचन्दका पुत्र था। वरदायीसेनका पुत्र सेन, सेनका सेतराम और उसका सीहा हुआ। सीहा द्वारिकाके रणछोडजीके दर्शनार्थ कन्नौजसे चला और रास्तेमे उसने चावडोकी मदद कर के लाखा फूलाणीको मारा।[1] (शिव और भवानीने भी इस युद्धमे भाग लिया था)। द्वारिकाधामके दर्शन करनेके पश्चात् सीहाजी वापिस कन्नौज लौट आये।

सीहाजीके पुत्र आसथानजी थे। आसथानजीने पूर्वमे ईडर पर कब्जा कर के वहाका राज्य अपने छोटे भाई सोनगको दे दिया। पश्चिममे आसथानजीने गोहिलोसे युद्ध कर के खेड (मारवाड) पर अपना आधिपत्य जमा लिया था। अज आसथानजीका छोटा भाई था। यह द्वारिकाके पास वाले क्षेत्रके चावडा राजा भोजराजके पास चला गया। उसने इसको कटार, सिरोपाव आदि देकर सम्मानित किया और इसे अपने पास रख लिया। इसी अजका पुत्र वीकम था। वीकमको देवीने स्वप्नमे कहा कि यहाका राज्य मै तुझे देती हूँ। तू यहाके चावडा राजाका सिर काट कर मुझे भेट कर दे। प्रात.काल उठते ही वीकमने ऊखा-मण्डलके चावडा राजा भोजराजको मार कर उस राज्य पर अधिकार कर लिया। इसने वहाके राजाका सिर काटा (बाढा) था, अत इसके वशज बाढेल कहलाये।

---

१ सीहा द्वारा लाखा फूलाणीका मारा जाना इतिहासकारोमे विवादास्पद है।

आसयानजीका पुत्र धूहड था। मारवाडसे इन्होने कन्नौज पर चढाई की और विजयी हो कर वहासे चक्रेश्वरी देवीको मारवाडमे ला कर नागाणेमे उसकी स्थापना की। इसीसे उस देवीका नाम नागणेची देवी हो गया। इन्होने मडोरके पडिहारोसे भी युद्ध किया था।

अपने पिताके बैरका वदला लेनेके लिए धूहडजीके पुत्र रायमलजीने मडोरके पडिहारो पर आक्रमण किया और उनको हरा कर मंडोर पर अपना आधिपत्य जमा लिया।

रायपालजीके पुत्रका नाम कानडजी था। कानडजीके पुत्रका नाम जालणजी। जालणजीके पुत्रका नाम छाडाजी और पौत्रका नाम तीडाजी था। तीडाजीने भीनमालके सोनगरोको परास्त करके अपना अधिकार कर लिया था। तीडाजीके प्रतापके आगे वहाके पाँचो राव नतमस्तक हो गये और उन्होंने अपनी कन्याओका विवाह उनसे कर दिया।

तीडाजीके पश्चात् उनके पुत्र सलखाजी हुए और सलखाजीके वीरमदेवजी।[1] वीरमदेवजीने जोइयो पर विजय पाई थी। वीरमदेवजीके पुत्रका नाम चूडाजी था। इनके १४ पुत्र थे जो सभी राव कहलाये। चूडाजीने मडोर पर दुबारा अपना कब्जा कर लिया था।

रिडमलजी इन्ही चूडाजीके पुत्र थे। ये भी वडे पराक्रमी थे। जब मेवाडमे चाचा और मेराने महाराणा मोकलको मारा तव मोकलके पुत्र (बालक) कुम्भाने अपनी सहायतार्थ अपने मामा रिडमलजीको बुलाया। रिडमलजीने चाचा और मेरा दोनोको मार कर उनके खूनसे मोकलजीको अजली दी और अपने भाणजे राणा कुम्भाको गद्दी पर बैठाया। मेवाडमे रिडमलजीके प्रभावकी वृद्धि होते देख उनको मरवानेका जाल रचा गया और रिडमलजीको सोते हुए पलगसे बाध कर मारना चाहा तब वे जग गये और पलग सहित उठ खड़े हुए और १८ पुरुषोको मार कर स्वय भी वीर गतिको प्राप्त हुए।

राव जोधाजी रिडमलजीके पुत्र थे। राणा कुम्भाको अन्तमे जोधाजीसे मेल करना पडा था। इस पर जोधाजी मेवाडमे गये और उस समय पीछोले तालाब पर उनका डेरा हुआ। इसके पश्चात् राव जोधाजीने विक्रम सवत् १५१५की जेठ सुदि एकादशीको चिडियाटूक पहाडी पर जोधपुरके किलेकी नीव दी और नीचे नगर वसाया।

---

१. ग्रन्थकर्त्ताने वीरमजीकी विजयका उल्लेख किया है किन्तु वास्तवमे वीरमजी जोइयोसे युद्ध करते हुए वीरगतिको प्राप्त हुए थे।

ग्रन्थकर्त्ताके अनुसार राव जोधाका उत्तराधिकारी राव सूजा हुआ। उस समय अजमेरके हाकिम मल्लूखा मारवाडके कोसाणा नामक गावसे कन्याओंका अपहरण कर के ले गया। मल्लूखा घडूका या घुडला भी कहलाता था। राव सूजाने उन कन्याओंको छुडा कर अपने-अपने सम्बन्धियोको वापिस सौंपी। यह भी वडा दातार था।

राव सूजाका उत्तराधिकारी उसका वडा पुत्र राव वाघा उसके जीवन-कालमे ही स्वर्गवासी हो गया अत राव सूजाके पश्चात् जोधपुरके सिंहासन पर कुवर वाघाका पुत्र और राव सूजाका पौत्र राव गागा सुशोभित हुआ। गागाके चाचा शेखाको यह वात अप्रिय लगी और उसने नागौरके शासक खाँनजादा दौलतखासे मिल कर जोधपुर पर चढाई कर दी। किन्तु इस युद्धमे शेखा मारा गया और खानजादा दौलतखा पराजित होकर नागौर भाग गया।

उपरोक्त घटनाओंके पश्चात् ग्रन्थकर्त्ताने जोधपुरके राजसिंहासन पर राव गागाके पुत्र राव मालदेवका सिंहासनारूढ होना लिखा है। मालदेव वडा महत्वाकाक्षी था। उसने एक-एक कर के कई स्थानो पर विजय प्राप्त की। मालदेवके वर्णनके साथ ही साथ उसके पुत्र उदयसिंहका भी सक्षिप्त वर्णन मिलता है।

उदयसिंहके पश्चात् उसके पुत्र राजा सूरसिंहका वर्णन ग्रन्थकर्त्ताने विस्तार-पूर्वक लिखा है। इसमे सर्व-प्रथम गुजरातके शासक मुजफ्फर और उसके ज्येष्ठ पुत्र वहादुरका वर्णन है। वहादुरने गुजरातमे लूटमार शुरू कर दी थी। इस पर वादशाह अकवरने राजा सूरसिंहको वुलाया। एक वडा दरवार किया और गुजरातके उपद्रवको मिटानेके लिए पानका वीडा फेरा। इस वीडेको उठानेका वादशाहके दरवारमे किसी ने भी साहस नही किया। इस पर राजा सूरसिंहने वीडा उठाया और वडे जोशपूर्ण शब्दोमे वादशाहको धैर्य वधाया। तत्पश्चात् सुसज्जित हो कर गुजरातकी ओर प्रस्थान किया। गुजरातकी ओर जाते समय राजा सूरसिंह जव सिरोहीके पास पहुचे तो धोखेसे सिरोहीके राव सुरतान द्वारा राव चन्द्रसेनके पुत्र राव रायसिंहके मारे जानेकी घटना उनके मस्तिष्कमे आई और उन्होने प्रतिशोध लेने हेतु अपने सिपाहियोको सिरोहीके ग्रामको लूटनेकी आज्ञा दे दी। इस पर सिरोहीके रावने घवरा कर राजा सूरसिंहसे सधि कर ली। इस विजयके पश्चात् राजा सूरसिंह गुजरात पहुँचे और मुजफ्फरके उपद्रवोको दवानेमे पूर्ण सफल हुए। मुजफ्फरका पुत्र वहादुर, जो गुजरातमे लूटखसोट करता था, भयभीत हो कर भाग गया और गुजरात पर

राजा सूरसिंहका पूर्ण अधिकार हो गया। बादशाह अकबर इस विजयसे बहुत ही प्रसन्न हुआ। राजा सूरसिंह गुजरातसे बहुत सा धन-माल लेकर मारवाड लौटे। ग्रन्थके अनुसार उस समय राजा सूरसिंहने अपने आश्रित कवियोंको बहुत सा धन-माल और जागीरें दी।

इसके पश्चात् राजा सूरसिंहको यह सदेश मिला कि दणिखमे अमर चपूने उपद्रव खडा कर दिया है तो राजा सूरसिंह बादशाहकी आज्ञासे दक्षिणमे निजामुउल्मुल्कके सेनापति अमरचपूको दण्ड देनेके लिए गये और अमरचपूको परास्त कर विजयदुदुभि बजाते हुए वापिस लौटे।

गुजरात और दक्षिणकी विजयके कुछ समय पश्चात् बादशाह अकबरका देहावसान हो गया और दिल्लीके राजसिंहासन पर शाहजादा सलीम बादशाह जहागीरके नामसे आसीन हुआ।

सिंहासनारूढ होते ही बादशाह जहागीरने पुन सूरसिंहजीको अपने पास बुलाया। राजा सूरसिंहजी महाराजकुमार गजसिंहजीके साथ दिल्ली पहुँचे। बादशाह इन पर बहुत प्रसन्न हुआ और जालोरका परगना गजसिंहजीको इनायत कर दिया। साथमे यह भी आज्ञा मिली कि सिरोहीके रावको भी अपने अधीन कर लेना और मेवाडके राणा पर भी अपना आधिपत्य जमाना। प्रत्युत्तरमे महाराजकुमार गजसिंहने बादशाहको विश्वास दिलाया कि मैं आपकी आज्ञानुसार सब स्थानो पर बादशाही अमल जमा दूगा।

ग्रन्थके अनुसार इन दिनोमे जालोर पर बिहारी पठानोका शासन था। गजसिंहने बडा दल सजा कर जालोर पर आक्रमण किया और घमासान युद्ध कर के वहाके शासकको पराजित कर जालोर पर अपना अधिकार जमा लिया। तत्पश्चात् गजसिंहजो सिरोहीकी ओर अग्रसर हुए और वहाके रावने अपनी हार मान ली। यही हाल उस समय मेवाडके राणाका हुआ।

यही पर ग्रथकर्त्ताने राजा सूरसिंहके प्रमुख अमात्य गोविन्ददास भाटीको मारनेकी घटना बडे विस्तारसे लिखी है। राजा सूरसिंहके छोटे भाई किशनसिंह थे। इनके भतीजे गोपालदासको सूरसिंहके प्रमुख अमात्य गोविंददासने मार डाला था। अत. किशनसिंह अपने भतीजेका प्रतिशोध लेनेके लिए गोविन्ददास भाटीसे वैमनस्य रखता था। उधर शाहजादा खुर्रमने भी किसी कारणवश गोविन्ददासको मारनेके लिए किशनसिंहको भडकाया। एक समय सब सरदार अजमेरमे पडाव लिए हुए थे। उस समय राजा किशनसिंहने गोविन्ददास भाटीके मकान पर अचानक हमला बोल दिया। महाराजा सूरसिंह व महाराजकुमार

गजसिहका भी निवास-स्थान पासमे ही था। अत वे भी जाग गये किन्तु उस समय तक किशनसिहके योद्धाओने गोविन्ददासको मार डाला था। महाराज-कुमार गजसिहने उस समय विशेष कार्य किया। उन्होने गोविन्ददासकी हत्याके अपराधमे राजा किशनसिह पर और उसके योद्धाओ पर उसी समय आक्रमण कर दिया। भयकर युद्ध हुआ और राजा किशनसिह अपने एक भतीजे कर्णके साथ मारे गये। जब महाराजा सूरसिहजीने अपने भाई, भतीजे और प्रमुख अमात्यके मारे जानेका हाल सुना तो उन्हे वडा दुख हुआ। इस प्रकार प्रस्तुत प्रथम भागमे प्रकाशित पाठका साराश पूर्ण होता है।

मैने 'टॉड राजस्थान'का ऐतिहासिक वर्णन पढनेके अतर्गत जब कविराजा करणीदानजीकी टॉड साहव द्वारा लिखी विलक्षण एवं कीर्तिमयी जीवनीका अवलोकन किया तो मेरे हृदयमे एक प्रबल आकाक्षा जागृत हो गई कि मैं कविराजा कृत ग्रथ 'सूरजप्रकास'का पूर्ण अध्ययन करू। उस समय मेरे पास 'सूरजप्रकास'की एक ही खडित प्रति थी, अत मै इस अनूठे ग्रथकी पूर्ण प्रतिकी तलाशमे रहा। आखिरमे ग्राम विराईके ठाकुर श्री गोविन्ददानजीके सुपुत्र श्री शक्तिदानजी कविया द्वारा एक प्रति मुझे वि० सवत् १८०८की लिखित प्राप्त हुई। इस प्रतिका मैंने पूर्ण अध्ययन किया एव इस ग्रन्थका सम्पादन प्रारम्भ किया।

'सूरजप्रकास'का सपादित भाग मैने प्राच्यविद्या प्रतिष्ठानके उप-सचालक श्रीमान् गोपालनारायणजी वहुराके समक्ष प्रस्तुत किया तो उन्हे वडा पसन्द आया। उन्होने मेरा उत्साह बढाने तथा इस सुन्दर ग्रन्थका सुस्टु सपादन करानेके हेतु प्राच्यविद्या प्रतिष्ठानके सग्रहसे दो हस्तलिखित सूरजप्रकाशकी अन्य प्रतियाँ मुझे दी, जिनमेसे एक प्रति सवत् १८४१की लिखी हुई है तथा दूसरी प्रति विक्रमी सवत् १८८४ को लिखी हुई है। इन दो प्रतियो और श्री शक्तिदान कविया द्वारा दी गई प्रतिके अतिरिक्त जो मेरे पास एक खडित प्रति थी, इन ४ प्रतियोकी सहायतासे मैने इस ग्रन्थका सपादन पूर्ण किया। मेरे पास वाली प्रतिका लिपिकाल कुछ निश्चित नही कर सका, कारण कि उसकी दशा जीर्णशीर्ण हो चुकी है।

पाचवी प्रति जोधपुर महाराजाके 'पुस्तक प्रकाश' से राजस्थानी कोशमे शब्द लेनेके लिए हमने नकल करवाई थी, परतु उसकी नकल सम्पूर्ण नही हो सकी। उपरोक्त प्रतियोके साथ पाठान्तरमे इस प्रतिकी भी सहायता ली गई है।

इस प्रकार पाच प्रतियोंके ग्राधार पर हमने यह सपादन प्रस्तुत किया है। पाठ-निर्धारणमे हमारा ध्येय श्री शक्तिदान कविया द्वारा प्राप्त प्रति जो सबसे प्राचीन है, उसीका रहा है। परतु कही-कही पर अन्य प्रतियोका पाठ हमे शुद्ध प्रतीत हुआ तो उसको भी स्थान दिया गया है।

छदोके सख्याकनमे हमारा ध्येय चार पक्तिके समूहको ही छद माननेका रहा है, हाला कि चारणो द्वारा लिखित साहित्यमे छद-विशेषमे एक साथ लिखित चरण समूहको एक छदके अतर्गत ही माना जाता है। परतु स्थान-स्थान पर पाठातर व शब्दार्थ देनेमे जो पद्धति हमने अपनाई है, उसमे चारण कवियो द्वारा स्वीकृत पद्धति हमारे इस सपादन-कार्यमे असुविधाजनक प्रतीत होती थी, अत. हमने चार चरणोके समूहको ही छद माना है।

जहाँ पर डिंगलके गीतोको कविने अपने ग्रथमे स्थान दिया है, पूर्ण गीतकी हमने एक सख्या मानी है, चाहे वह कितने ही द्वालोमे क्यो न हो, परतु पाद-टिप्पणीके लिए छदोकी चालू सख्याके साथ द्वालोकी सख्याका भी निर्देश किया गया है। इसमे हमे पादटिप्पणीमे शब्दार्थ देनेमे सुविधा रही है।

राजस्थानीके ग्रथोके सपादनमे सबसे बडी कठिनाई वर्णविन्यास या अक्षरीकी रहती है। शुद्धिका निर्णय केवल छदकी जातिके आधार पर ही किया गया है। मूल प्रतियोकी लिपिमे द्वित्तका ध्यान नही रहा है। उदाहरणार्थ 'चड गडगग्गड रत चडै'का सिर्फ 'चड गडगड रत चडै' ही लिखा मिलेगा, किन्तु यह खास बात है कि राजस्थानके कविगण उस उच्चारणको बोलनेमे तो बिल्कुल शुद्ध बोलते थे परतु लिखनेमे ही यह स्वच्छदता थी। किस छदमे कौनसा गण होता है, उसका ठीक ध्यान रखते हुए हमने बडी सतर्कतासे मात्राएँ, गण, अनुस्वार आदिके साथ छदोका शुद्धतम पाठ प्रस्तुत करनेका प्रयास किया है। चद्रबिन्दुका मूल पाठोमे तो नाम मात्र भी ध्यान नही रखा किन्तु प्रस्तुत सस्करण मे छदोभग होनेकी त्रुटिका निराकरण करते हुए शुद्ध रूप लिखा है जिससे पाठक-वृन्द वास्तविक उच्चारणके साथ छदोकी प्रपाठ विधिको सही रूपसे सीख सके।

'सूरज-प्रकास'के सपादनमे जिन प्रतियोकी सहायता ली गई है उनका सक्षिप्त विवरण इस प्रकार है।—

(क) यह प्रति बिराई ग्रामके निवासी श्री गोविददानजी कवियाके सुपुत्र श्री शक्तिदान कवियासे मुझे प्राप्त हुई है जो वि० स० १८०८मे तलवाडा ग्राम मध्ये लिखी गई थी। प्रतिकी पुष्पिकामे सिर्फ सवत् ही पढा जा सका है, तिथि एव वार पढा नही जाता तथा लेखक एक जैन यति हैं जिनका नाम उदयचद है।

(ख) यह प्रति मुझे राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुरसे प्राप्त हुई जो सवत् १८८४मे फाल्गुन शुक्ला पूर्णिमा, शनिवारको जोधपुरमे महाराजा मानसिंहजीके राज्यकालमे लिखी गई थी। लेखक व्रोडा मगदत्त है।

(ग) यह प्रति भी मुझे प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुरसे इस ग्रथमे पाठान्तर लिखने निमित्त मिली है जो सवत् १८४१मे असाढ शुक्ला षष्ठमी गुरुवारको वधनोरमे लिखी गई थी। लेखक रामचद्र सेवक है तथा शुद्ध-कर्ता सेवक चौथराम है।

(घ) यह प्रति जोधपुरके 'पुस्तकप्रकाश'की प्रतिकी प्रतिलिपि है जिसकी मैंने डिंगल कोशके लिए नकल करवाना शुरु की थी परतु पूर्ण प्रतिकी नकल नही करवा सका, अत. इसके भी पाठान्तर कही-कही लिखे गये हैं। परतु यह प्रति (क) प्रतिसे समानता अधिक रखती है और प्रतिका पाठ करनेसे ऐसा प्रतीत होता है मानो ये दोनो प्रतियाँ एक ही की प्रतिलिपिया हो। आगे (घ) प्रतिका पाठान्तर नही मिलता है।

इनके अतिरिक्त जो प्रति खडित रूपमे मेरे पास है उसको भी ध्यानमे रख कर पाठकी शुद्धि पर विचार किया गया है। आशा है उक्त आधार पर किया गया यह सपादन-प्रयास पाठकवृन्दके लिए लाभप्रद होगा। सपादन-कार्यमे सहायक रूपमे मेरे विद्यार्थी एव तरुण कवि श्री शक्तिदान कविया धन्यवादके पात्र हैं जिनकी दी हुई प्राचीन प्रति इस सपादनमे महत्त्वपूर्ण रही है। श्री शक्तिदान कविया डिंगलके गीतो व छदशास्त्रके अच्छे ज्ञाता हैं और प्राचीन लिपिके छदोभगके सुधारमे भी मुझे बहुत सहायक हुए हैं। श्री दुर्गालालजी माथुर, क्यूरेटर, जोधपुर म्यूजियमने समय-समय पर इतिहास सबधी पुस्तकें देकर मेरी पूर्ण सहायता की। जोधपुर महाराजा के वर्तमान गृहस्थ-प्रबधक धामली ठाकुर साहब श्री मनोहर-सिंहजीको भी मैं धन्यवाद देता हूँ, जिन्होने मुझे डिंगल कोशमे शब्दोके लिए सूरजप्रकासकी नकल करवानेकी अनुमति दी।

अतमे हम राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठानके प्रति आभार प्रदर्शित किये बिना नही रह सकते। प्रतिष्ठान इस प्रकारकी साहित्यिक अमूल्य व अप्राप्य निधिको राजस्थान पुरातन ग्रथमालाके अतर्गत प्रकाशित कर सतत क्रियाशील है। प्रस्तुत ग्रथको इस रूपमे प्रस्तुत करानेका सर्वतोभावेन श्रेय मुनि श्रीजिनविजयजी महाराजको है, जिन्होने राजस्थानी साहित्यके इस अमूल्य ग्रथका प्रकाशन राजस्थान पुरातन ग्रथमाला द्वारा करना स्वीकार किया।

जोधपुर, शिवरात्रि
स० २०१७

—सीताराम लाळस

कविया करणीदान विजैरांमोतरौ कह्यौ

# सूरजप्रकास

**अथ[1] ओ३म नमः ॥ श्री गणेसाय नमः ॥**

अथ राज राजेस्वर महाराजाधिराज स्रीछत्रपति प्रिथिपति रघुवससिरताज महाराज स्री स्री स्री स्री स्री अभैसिघजीरौ रूपक सूरजप्रकास कविया करणीदान विजैरामोतरौ कहियौ लिखते।

**अथ प्रथम गाथा**

स्रीपति[2] भगति[3] सकाज, सिध[4] रिध सुवर[5] नमौ[6] सकर[7] सुत ।
सुर अगिवांण[8] समाजं, स्रेस्ठ[9] बुधि दीजियै[10] गणेस्वर ॥ १

१ ख. ॥ स्री गणेशाय नमः ॥ स्री सरस्वत्यै नमः ॥ स्री गुरुभ्योय नम ॥ अथ राज राजेस्वर माहाराजाधिराज स्रीछत्रपति हिंदूपति प्रथ्वीपति रघुवस सिरताज माहाराज स्री स्री स्री स्री स्री अभैसिघरौ रूपक सूरजप्रकास कविया करणीदान विराजैरांमोतरौ कहियौ लिख्यते ॥

ग ॥ ह्रं उं ॥ श्री गणपति सरस्वत्यै नम ॥ श्री गुरभ्यो नम ॥ अथ राज राजेस्वर महाधिराज महाराज श्रीछत्रपत्ति हींदूपत्ति प्रिथिपत्ति रघुव्रससिरताज महाराज श्री श्री श्री श्री श्री अभैसिघजीरो रूपक सूरजप्रकास कविया करणीदान विजैरामोतरौ कहियौ लिखते. ॥

घ ॥ श्री गणेशाय नम. ॥ श्री सरस्वत्यै नमः ॥ श्री गुरुभ्यो नमः ॥ अथ राज राजेस्वर महाराजाधिराज महाराज श्री छत्रपति हिंदुपति पृथ्वीपति रघुवशसिरताज महाराज श्री श्री श्री श्री श्री अभैसिघजीरौ रूपक सूरजप्रकास कविया करणीदान विजैरामोतरौ कहियौ लिखते ॥

२ ख घ. श्रीपति, ग. श्रीपत्ति। ३ ग. भगत्ति। ४ ग. सिधरिधि। ५ ग सुबर। ६ ख ग. नमो। ७ ग संकरसुत्त। ८ ख. अगिवाण। ग. अगिबाण। ९ ख. ग श्रेष्ट। १० ग. दीजयै। ११ ख गणेश्वर।

---

१ रघुवससिरताज – रघुवशियोमे श्रेष्ठ। रूपक – वह काव्यग्रन्थ जिसमे किसी महान वीरके यशमय चरित्रका वणन हो। सूरजप्रकास – ग्रन्थका नाम। कविया – चारण वशका एक गोत्र विशेष। विजैरामोतरौ – विजयरामके पुत्रका। स्रीपति भगति सकाज – श्रीविष्णुकी (लक्ष्मी-पति) भक्तिके लिए। सिध – सिद्धि। रिध – ऋद्धि। सुवर – श्रेष्ठ वरदान देने वाला। सकर-सुत – श्री शिवका पुत्र, श्रीगणेश। सुर-अगिवाण समाज – देवसमाजमे जो सदैव अग्रगण्य व अग्रगामी है।

छप्पय– सूडादंड[1] अहेस रागरीझेस समोसर ।
वणि[2] सिंदूर चित्रवेस[3] धार मद वेस पडैंगर ॥
फरस पाणि[4] फावेस[5] उभैं डसणेस अथवकर ।
निलैं अरध नखतेस[6] मसत[7] भणणेस मधुक्कर ॥

समरेस होम जोगेस[8] सुत[9] सेव पेस कवि साधिये[10] ।
गावण नरेस 'अभमाल' गुण ओं[11] गणेस[12] आराधिये[13] ॥ २

अथ गाथा सरस्वतीरी[14] स्तुति[15]

सोळ वरस[16] वय[17] सार, सोळ सिंगार रूप अति सोभा ।
विधि विधि[18] जस विसतार[19] सुभ वरदान[20] समप्प[21] सरस्वति[22] ॥ ३

छप्पय– सोभवँती[23] सजती[24], सोळ स्रगार[25] सक्कती[26] ।
हसगती[27] हालतो[28], हस आरोह हक्कती[29] ॥

---

१ ग सुडादड । २ ग वणि । ३ ग चित्रवेस । ४ ख ग घ पाणि । ५ ख. फावेस ।
६ ग. नखत्तेस । ७ ग मसत्त । ८ ग. जोगेसु । ९ ग सुत्त । १० ख. ग घ, साधियै ।
११ ख ग ऊ । घ ओं । १२ ख गणेश । १३ ख आरधीयै । ग घ आराधियै ।
१४ ग स्वरसुत्तीरी । घ सरसुतीरी । १५ ग स्तुत्ति । १६ ग. वरस । १७ ग वय ।
१८ ग. विधि बिधि । १९ ग बिसत्तार । २० ग वरदानं । घ वरदान ।
२१ घ. समप्पि । २२ ग सरस्वत्ति । २३ ग सोभवत्ती । २४ ग संजत्ती ।
२५ ख शृगार । ग श्रंगर । घ सिंगार । २६ ग सक्कत्ती । घ सकत्ती ।
२७ ग हसगत्ती । २८ ग हल्लत्ती । घ हल्लती । २९ ग हक्कत्ती । घ हकत्ती ।

---

२ अहेस – (अथ+ईश) श्री गणेश । समोसर – श्रेष्ठ अवसर, मागलिक अवसर । पांणि – (पाणि) हाथ । डसणेस – दात । निलै – (निलिट) ललाट, भाल । नखतेस– (नक्षत्र+ईश) चन्द्रमा । मधुक्कर – भौरा । अभमाल – महाराजा अभयसिंह । गुण– कीर्ति, यश ।

३ सोळ – सोलह । वय – आयु । समप्प – दीजिये ।

४ आरोह – सवारी, वाहन ।

अधर दुती[1] आकृती[2] जत्र वजवती[3] जुगत्ती[4] ।
रूपवती[5] रजती[6] माळ भूलती[7] मुकत्ती[8] ।
विमळती[9] वेद[10] रघु[11] वचती[12] आणदति[13] हरत्ती[14] कुमति[15] ।
'अभपती[16]' गुणां गावण[17] उकति[18] सरस्वत्ती[19] दीजे[20] सुमति[21] ॥ ४

गाथा सदासिवरी[22] स्तुति[23]

अस्टाग[24] जोग अभ्यासी[25] कासी वसण[26] नमौ[27] कयळासी[28] ।
समपि ग्यान अविणासी[29] सिध भोळी चक्कवै महेस्वर ॥ ५

छप्पय— जहर विखम[30] जारग भुजा[31] धारग भुजगम ।
भाल[32] तेज[33] भारग जरा हारंग लसे[34] जम ।

---

१ ग. दुत्ती । २ ग. आकत्ती । घ आक्रिती । ३ ग बजवत्ती । घ. बजवती । ४ ग जूगत्ती । ५ ग रूपवत्ती । ६ ग रजत्ती । ७ ग भूलत्ती । ८ ग मुक्कत्ती । ९ ग विमळत्ती । १० ग वेद । ११ घ रिग । १२ ग बचत्ती १३ ग आणदत्ति । १४ ख हरति । ग हरत्ति । घ. हरती । १५ ख उमति । ग उमत्ति । १६ ग अभपत्ती । १७ ख ग गावण । १८ ग उकत्ति । १९ ख घ. सरस्वती । २० ख. ग घ दीजें । २१ ग सुमत्ति । २२ ख. शिवरी । २३ ग स्तुत्ति । २४ ख ग अष्टाग । घ अष्टग । २५ ख अभासी । २६ ग बसण । २७ ख ग घ नमो । २८ ख कैलासी । २९ ग अबिणासी । ३० ख. घ विषम । घ. बिषम । ३१ घ भुजा । ३२ ख ग घ भालि । ३३ ग. त्तेज । ३४ ख घ लसैं । ग लसै ।

---

४ दुती – द्युति, काति । जत्र – वीणा । वजवती – वजाती हुई । जुगत्ती – युक्ति । माळ – माला । मुकत्ती – मौत्तिक, मोती । रंजती – प्रसन्न करती हुई । विमळती– पवित्र करती हुई । रघु – ऋग्वेद ।

५ सिध-भोळी चक्कवे – सिद्धोमे और भोलोमे चक्रवर्ती ।

६ विखम – विषम, भयप्रद, भयकर । जारग – हजम करने वाला । धारग – धारण करने वाला । भुजगम – सर्प । भाल – ललाट । भारग – चद्रमा । जरा – वृद्धावस्था । हारग – हरण करने वाला ।

वर[1] अनेक वारग[2] पाव वदै[3] सुरपत्ती[4] ।
पावण करि पारग त्रिपुर[5] नारग सकत्ती[6] ।
तारग[7] मत्र आदेस तो[8], दिढचा रंग निस मधि दिव ।
सारंग नयण उमया सुवर[9], सीस गंग धारग सिव[10] ।। ६

गाथा स्री[11] सूरजजोरी[12] स्तुति[13]

सहस किरण[14] परकास, पंकज चक्रवाक[15] अति[16] प्रीतम[17] ।
इळ[18] नवखड[19] उजास, सूरज[20] देव[21] नमौ[22] कासिवसुत[23] ।। ७

छप्पय— उदित ब्रहम[24] मधि ईस पछी[25] वप विसन[26] प्रकासैं ।
तम[27] नासै[28] जोवता[29] नाम[30] कहता[31] अघ नासैं ।
अतरीख[32] मग उरस चचळ सातहमुख[33] चालैं[34] ।
सुरग पग सारथी[35], हेक चक्रह रथ हालैं ।

---

१ ख वर । २ ग. वारग । ३ ग वदै । ४ ख सुरपती । ५ ख ग तृपुर । ६ ख सक्कती । ग सक्कत्ती । ७ ग त्तारग । ८ ग त्तो । ९ ग सुव्वर । १० ग शिव । ११ ख ग घ श्री । १२ ग सूरिजजोरी । १३ ग स्तुत्ति । १४ ग. किरिण । १५ ग चक्रवाक । १६ ग. अत्ति । १७ ग प्रीत्तम । १८ ख ग. यल । १९ ख ग नवषड । २० ग घ सूरिज । २१ ख. वस । २२ ख. ग घ नमो । २३ ख कासिवसुत । ग कासिवसुत्त । २४ ग ब्रहम । घ ब्रह्म । २५ ख पछौं । घ पछै । २६ ग विसन । २७ ग त्तम । २८ ग नाहसै । घ. न्हासै । २९ ग जोवत्तां । ३० ख. घ नाम । ३१ ग कहत्ता । ३२ ख. ग अतरीप । ३३ ख सातहमुष । ग सात्तहमुख । ३४ ख चलै । ३५ ख. ग घ स्वारथी ।

---

६ वारग — देने वाला । सुर-पत्ती — इन्द्र । त्रिपुर — त्रिपुरासुर । नारग — राक्षस, दैत्य । तारग — उद्धार करने वाला ।

८. ब्रहम — ब्रह्म । पछी — पश्चात । वप — शरीर । विसन — विष्णु । नासै — मिटते है, नाश होते है । अघ — पाप । अतरीख — आकास, आसमान । उरस — ऊपर । चचळ — घोडा, अश्व । सुरंग — सूर्यके रथका सारथि, अरुण । पग — पगु ।

अदभूत[1] चरित्र किरणां अगमि[2], सीतळ[3] जळ[4] वरसै[5] सयण ।
कर जोड़[6] वयण दाखै[7] सुकवि, नमौ नमौ[8] रवि जगनयण ।। ८

**गाथा स्री[9] नारायणजीरी स्तुति[10]**

आदि एक[11] अविणासी[12], तत[13] निरकार[14] दुतिय[15] तेजोमय[16] ।
प्रभु आकार प्रकासी, त्रितीय[17] स्वरूप[18] नमौ[19] कमळापति[20] ।। ९

**छप्पय–** पगा[21] गंगजळ प्रघळ बिंब[22] कछनी पीतांबर[23] ।
कवसति[24] मणि वयजंती[25] संख[26] चक्र गदा पदमधर ।
सुंदर तन घनस्याम[27] भुजा आजान[28] चतुरभुज[29] ।
कुंडळ तिलक मणिमुकुट[30] धरण भ्रिगुलता[31] गरुडध्वज[32] ।
मुख मंद हास आणंदमय[33], आराधित अहि नर अमर ।
दंडव्रत्त[34] तूझ मारण दयत[35], वारण तारण लच्छिवर[36] ।। १०

---

१ ग अदभूत्त । घ अदभुत । २ ख ग. घ अगनि । ३ ग सीत्तल । ४ ग जलै । ५ ग वरसै । ६ ख ग घ जोडि । ७ ग दाषै । ८ ख ग घ. नमो नमो । ९ ख ग. घ श्री । १० ग. स्तुत्ति । ११ ग ऐक । १२ ग अबिणासी । १३ ग. त्तत्त । १४ ख निकार । १५ ख दुतीय । ग. दुत्तीय । १६ ग त्तेजोमय । १७ ग. तृत्तीय । घ. तृतीय । १८ ग घ. सरूप । १९ ख ग. घ नमो । २० ग. कमलापत्ति । २१ ख पागा । २२ ख. विंच । २३ ग पीत्तांबर । घ पीतंबर । २४ ग. कवसत्ति । घ कौस्तुभ । २५ ग बैजयत्त । घ बयजंति । २६ ख ग. सष । २७ घ घनस्याम । २८ ग. आजान । २९ ग चत्तुरभुज । ३० ख ग. घ मणिमुकट । ३१ ख. ग. घ भृगुलता । ३२ ग घ गरुड़धुज । ३३ ख ग घ आनंदमय । ३४ ग दंडब्रत्त । ३५ ग दयँत्त । घ दयँत । ३६ ग. लछिवर ।

---

८. सयण – मित्र, हितैषी ।

१०. प्रघळ – अपार, असीम, बहुत । बिंब – लाल । कछनी – धोतीके स्थान पर पुरुषोका पहनावा-विशेष जो घुटनो तक ही होती है, कछा । कवसतिमणि – कौस्तुभमणि । वयजंती – वैजयन्ती नामक माला विशेष जिसे भगवान विष्णु कंठमें धारण करते हैं । वारण – गज । तारण – उद्धार करने वाला । लच्छिवर – विष्णु ।

॥ अथ दोहा पच देव एकत्र[1] स्तुति ॥

स्री गणपति स्री सारदा, स्री सिव[2] स्री ग्रहराज ।
सुप्रसन हो[3] स्रीपति सहित, स्री सुर पच्च समाज ॥ ११

अथ नि्रदोस प्रबध वरणण[4]

दूहा– आदि[5] ग्रथरै स्री* अक्षर, सुकवि कहै वुधिसार[6] ।
तठै अगरा दूखरा तिता, लगै न हेक लगार ॥ १२

स्री अक्षर पूर पिद्धम[7] वरणण[8] अनि[9] कवि प्रम्न

कठै साख[10] इरा विध[11] कही, सुणि इम कहै सुजाण ।
उत्तर– माडै[12] कायव[13] माघ मधि, पडित माघ प्रमांग[14] ॥ १३

---

१ ग. ऐक्कत्र । २ ख. श्रीशिव । ३ ख ग घ हो । ४ ख वर्नन । ग वर्नन । घ वर्णन । ५ घ आद । ६ ख बुधिसार । ७ ख ग घ पछि । ८ ख वर्नन । ग वर्नन । घ वरणन । ९ घ पुन । १० ख. ग साषि । घ नाखि । ११ ख. घ विधि । ग विधि । १२ ख ग घ माडे । १३ ख काइव । १४ ख ग प्रमाण ।

---

* ग्रथारभमे श्री अक्षर आचार्योने शुभ माना है यथा—

श्रीर्वेशरचनाशोभाभारतीसरलद्रुमे
लक्ष्म्याम् त्रिवर्गसम्पत्तिविधोपकरणेपु च ।

विशेष विवरण – ग्रथकर्ताने मेदिनी कोशके उपर्युक्त श्लोकके अर्थोके अनुसार और माघ तथा भारविके प्रयोगोके अनुसार मागलिक मान कर अपने ग्रन्थमे मंगलाचरणमे ही श्री अक्षरका प्रयोग किया है । उसकी साक्षीमे माघ व भारविके प्रयोगोका उल्लेख किया है । माघकविने अपने शिशुपालवध महाकाव्यके आरभमे ' श्रिय पति. श्रीमति शासितु जगत्'' इत्यादि प्रयोग किया है । यहा 'श्रिय प' ।ऽ। यह जगरा है । "ज सूर्यो कुरुते रुज" इस वचनके अनुसार जगराका देवता सूर्य ताप करता है । एव "जतौ तु वशस्थमुदीरित जरौ" इस छ्द शास्त्रके वचनसे जगरा लाना अनिवार्य होता है परन्तु यह दोप श्रीके प्रयोगमे नही रहता । जैसा ऊपर माघ कविका उदाहरण दिया गया है उसी प्रकार भारविके किरतार्जुनीय काव्यमे भी उसी छ्दमे ' श्रिय कुरूणामधिपस्य पालिनीम्" इत्यादि प्रथम श्लोकारभमे श्रीका प्रयोग मिलता है ।

११ ग्रहराज – सूर्य ।

१२ नि् – नर, मनुष्य । तठै – वहा । अगण – छदशास्त्रमे चार बुरे गरा—जगरा, रगरा, सगरा और तगरा, छदके आदिमे इनका रखना बुरा माना गया है ।

१३ कठै – कहा । साख – साक्षी । सुणि – सुनकर । इम – इस प्रकार ।
सुजाण – पडित, विद्वान । कायब – काव्य । माघ – शिशुपाल-वघ नामक महाकाव्य । मधि – मध्य, मे ।

### दुतीय[1] साखी[2]

भार अरथ कवि भारवी[3], कायब[4] कियौ[5] किरात ।
मल्यनाथ टीका मही, वळै[6] लिखी[7] आ[8] वात[9] ।। १४

छप्पय– वळै[10] लिखी आ[11] वात[12] विमळ मलिनाथ ब्राहमण[13] ।
स्री सुर मगळ सबद[14] आदि कहिया नह अवगुण ।
ऐ[15] त्रिहु सबद[16] उदार आदि गुणरै मै[17] आंणै[18] ।
स्रीपति मगळ सरूप ब्रह्म[19] चत्रुवेद[20] वखाणै[21] ।
कवि वेदव्यास[22] बलमीक[23] कवि, करि अस्तुति वदण कियौ[24] ।
सूरज प्रकास सूरज[25] जिसौ, "अभमल" गुण आरभियौ[26] ।। १५

### पुनि[27] अनि कवि प्रसन छद पद्धरी

अनि सुकवि कोइक[28] पूछै अभास ।
किण अरथ नाम सूरिज[29] प्रकास ।
जिण जतन काजि[30] साचौ[31] जबाब[32] ।
सजुगत[33] अरथ दाखू[34] सताब[35] ।

---

१ ग दुत्ती । घ दुतिय । २ ख ग साषि । घ. साख । ३ ग घ भारवि । ४ ख कायव । ५ ख. कीयौ । ग. कीयो । घ कियो । ६ ख. घ वळे । ग बले । ७ ख. लीषी । ८ ख ग या । ९ ग. वात्त । १० ख. घ बले । ११ ग या । १२ ग वात्त । १३ ख ब्राहमण । ग घ ब्रहामण । १४ ख. सवद । १५ ख ये । ग घ अे । १६ ख सवद । १७ ख घ. मैं । १८ ख आणै । १९ ख ब्रह्म । घ ब्रहम । २० ग चत्रुवेद । २१ ग वखाणे । २२ ग. वेदब्यास । २३ ख. घ वलमीक । ग वलिमीक । २४ ख कीयौ । ग. कीयो । २५ ग सूरिज प्रकास सूरिज । २६ ग आरंभीयो । २७ ग पुन । २८ ग कोईक । २९ ख घ सूरज । ३० ख काज । ३१ ख साचौ । ३२ ख जवाव । ३३ ग सजूगत्त । ३४ ख दीषूं । घ दाखं । ३५ ख. सताव ।

---

१४ भार – अर्थ-गौरव । कायब – काव्य । किरात – किरातार्जुनीय नामक महाकाव्य । वळै – फिर, पुन. ।

१५ वळै – फिर, पुन । आ – यह । ब्राहमण – ब्राह्मण । अवगुण – दोष । गुण – काव्य ।

१६ अनि – अन्य । जतन – यत्न, लिए । साचौ – सच्चा । सजुगत – युक्ति-पूर्वक, युक्तिसहित । दाखूं – कहता हूं । सताब – शीघ्र ।

